

मेरा नाम आशा है



मेरा नाम ...................... है।



मेरा नाम अजय है।



**शिक्षण संकेत :**

- बच्चों को चित्र दिखाकर उनके नाम पर चर्चा करें तथा नाम का उच्चारण कराएँ।

पाठ 1

# जिसने सूरज चाँद बनाया



जिसने सूरज चाँद बनाया
जिसने तारों को चमकाया।
जिसने फूलों को महकाया
जिसने चिड़ियों को चहकाया।



जिसने सारा जगत बनाया।
जिसने रची हमारी काया।
उस ईश्वर को सदा मनाएँ
उसे प्रेम से शीश झुकाएँ।



शिक्षण संकेत :

- बच्चों को कविता प्रार्थना की तरह याद कराएँ।